थे उसके ये सर्वथा अयोग्य थे। इनके समय में शासन की बड़ी दुर्व्यवस्था थी। इनमें और इनकी कौंसिल के सदस्यों में सदा अनबन रहती थी। कारण इसका यही था कि ये उस पद के सर्वथा अयोग्य थे।

Verelst, Mr. मि० वरलस्ट=सन् १७६७ से १७७२ ई० तक ये बङ्गाल के गवर्नर थे। इनके समय मे मुख्य घटना मरेहटों और मैसूर वालों के साथ अङ्गरेज़ों का विवाद था।

Vira Rajendra Udeviyar. वीर राजेन्द्र=कुर्ग के नरेश का नाम। फ़रिश्ता ने लिखा है कि वीर राजा वंश के राजाओं का राज्य सन् १५८३ ई० में वहाँ था। सन् १७८२ ई० मे हैदर ने कुर्ग राज्य को हराया और सन् १७७६ ई० में वीर राजेन्द्र को कुर्ग के राजसिंहासन से च्युत किया और उसे क़ैद किया। टीपू ने ज़बरदस्ती उसे मुसलमान बना लिया था। किन्तु वह टीपू से छुटकारा पा कर उससे बड़ी बहादुरी से लड़ा और सन् १७८७ ई० में वह फिर कुर्ग के राजसिंहासन पर बैठा। उसका भतीजा वीर राजेन्द्र उदयार सन् १८३२ ई० में वहाँ का राजा हुआ। वह पागल था। उसने लगातार अनेक खून किये। राजवंश में तो उसने एक भी पुरुष को जीता न छोड़ा। अन्त में जब उसने अङ्गरेज़ों से भी छेड़ छाड़ की, तब अङ्गरेज़ों ने उसे पकड़ कर, बनारस में जन्म भर के लिये क़ैद करके रखा। उसने राजवंश में कोई पुरुष छोड़ा ही न था इस लिये कुर्ग का राज्य अङ्गरेज़ों ने अपनी अमलदारी में मिला लिया।

# W

Wasil Muhammed. वासिल मुहम्मद=पिण्डारियों का एक प्रधान। इसने अङ्गरेज़ों द्वारा दबाये जाने पर सिन्धिया की शरण ग्रहण की थी और पीछे से स्वयं विष खा कर आत्म-हत्या कर ली थी।

Watson Admiral. वाट्सन=अङ्गरेज़ी समुद्री सेना का प्रधान सेनापति। इसने और क्लाइव ने मिल कर घिरिया के समुद्री डाँकुओं को ध्वस्त किया था।

Wellisly Marquis. वेलिसली=यह भारतवर्ष के चौथे गवर्नर जनरल थे और सन् १७६८ से १८०५ ई० तक यहाँ रहे। इनके समय की मुख्य घटनाएँ ये हैं:—

( १ ) तीसरी मैसूर की लड़ाई।

( २ ) करनाटक और उत्तर-पश्चिम प्रान्त का सरकार की अमलदारी में मिलाया जाना।

( ३ ) दूसरा मरेहटा युद्ध।

( ४ ) तीसरा मरेहटा युद्ध।

Wellisly Colonel. कर्नल वेलिसली=यह लार्ड वेलिसली के भाई थे और श्रीरङ्गपट्टम दुर्ग के पतन के समय यह भी अङ्गरेज़ों की सेना के प्रधान सेनापति हो कर गये थे।

Wellisly Henry. हैनरी वेलिसली=कम्पनी के एक कर्मचारी। जब टीपू मारा गया; तब कम्पनी ने मैसूर के प्राचीन हिन्दू राजवंश का पता लगा कर पाँच वर्ष के एक बालक को, जिसका नाम कृष्णराज उदयार बहादुर था, मैसूर के सिंहासन पर बिठाया। साथ ही उस राज्य का यथोचित प्रबन्ध करवाया। यह प्रबन्ध कराने के लिये कम्पनी की ओर से जो लोग गये थे उनमें मि० हैनरी वेलिसली भी एक थे।

Whish General. विश जनरल=ये अङ्गरेज़ों की कम्पनी के प्रधान सेनापति थे और सन् १८४८ ई० में इन्होंने मुलतान पर घेरा डाला था।

Willoughby. विलोगबी लफ़टएट=जब मेरठ में सिपाही विद्रोह हुआ और इसके समाचार दिल्ली स्थित अङ्गरेज़ अफ़सरों को मिले; तब नौ अङ्गरेज़ अफ़सरों ने वहाँ के गोले बारूद के गोदाम को अपने हाथ में कर लिया। उन नौ में एक विलोगबी भी था। यह विद्रोहियों की मार से घायल हो मेरठ में मरा था।

Whitlock General. जनरल विटलाक=ये मदरास प्रान्त की अङ्गरेज़ी सेना के अध्यक्ष थे और सन् १८५७ ई० के सिपाही विद्रोह में इन्होंने बुन्देलखण्ड में बाँदा के राजा की फ़ौज को नष्ट किया था।

# Y

Yusuf-adil Shah. यूसुफ़ आदिलशाह= बीजापुर की आदिलशाही का जन्मदाता यूसुफ़ आदिलशाह कुस्तुनतुनिया के आग़ा मुराद के वंश में से था । यह कुलबर्ग के द्वितीय मुहम्मद शाह का एक बड़ा उमरा था ।

# Z

Zabita Khan. ज़ाब्ताखाँ=यह शाहआलम का वज़ीर बजीबुद्दौला का बेटा था । जब नजीबुद्दौला सन् १७७० ई० के अन्त में मरा तब यह उसकी जगह विजारत पर बैठा । पर थोड़े ही दिनों बाद मरेहटों ने इसे दिल्ली से मार कर भगा दिया ।

Zafur Khan. ज़फ़रखाँ=यह अलाउद्दीन की सेना का प्रधान सेनापति था और सन् १२९८ ई० में जब मुग़लों ने दिल्ली पर आक्रमण किया था, तब ज़फ़रखाँ ने उन्हें बुरी तरह हराया था । अलाउद्दीन अपने प्रधान सेनापति के इस विजय गौरव को न सह सका इस लिये जब ज़फ़र ने भागते हुए मुग़लों का पीछा किया; तब उसने ज़फ़र की सहायता न की और वह बड़ी वीरता से लड़ता हुआ शत्रुओं के हाथ से मारा गया ।

Zemán Shah. ज़मनशाह=यह अहमदशाह अबदाली का पौत्र था और सन् १७९९ ई० में इसने भारत पर आक्रमण करने का विचार किया था ।

Zafer Khan. ज़फ़रखाँ=यह एक अफ़ग़ान था जो गंगू नामक ब्राह्मण का गुलाम था । ब्राह्मण ने पहले ही इसके अभ्युदय की भविष्यवाणी, कह रखी थी और पीछे से इसने कुलबर्ग की बहमनी रियासत को स्थापित किया । बहमनी ख़ान्दान का यह पहला शाह था और इसने अपना नाम रखा था अलाउद्दीन हुसेन गंगू बहमनी ।



